फिर, ब्रह्मपुत्र जांववान् ने अंगद से कहा—वानर-वीरो मे उत्तम सिंह-सदृश हे कुमार! हम अब अत्यन्त दुःखी होकर किसके पास जाकर प्रार्थना करें कि तुम समुद्र के पार जाओ। ऐसा विचार करने से भी तो हमारा यश मिटता है।

अब हमारे यश को सुरक्षित रखनेवाला वह मारुति ही है, जिसने पूर्व मे रामचन्द्र के सम्मुख जाकर (सुग्रीव को) उनका सखा बनाया था। वही (मारुति) कर्त्तव्य का ठीक-ठीक विचार करके उसे पूरा करने का सामर्थ्य रखता है। उसकी समानता करनेवाला और कोई नही है। इस प्रकार कहकर फिर, जाववान् हनुमान् के भुजबल की प्रशसा करते हुए ये वचन कहने लगा।

(जांववान् हनुमान् को देखकर कहने लगा—) ब्रह्मदेव भी मर सकता है, किन्तु तुम्हारी मृत्यु कभी नही होगी। तुमने सर्वशास्त्रो का गहन अध्ययन किया है। विषयो का ठीक-ठीक प्रतिपादन करने की शक्ति भी तुममे है। तुम्हारे बल और क्रोध को देखकर काल भी काँप उठता है। तुममें कर्त्तव्य कर्म करने की दृढता है। विष का पान करनेवाले शिवजी के समान ही तुममें घोर युद्ध करने की शक्ति भी विद्यमान है।

अत्युष्ण रक्तवर्ण अग्नि से, जल से तथा वायु से भी तुम मरनेवाले नही हो। अनेक-विध प्रसिद्ध दिव्य आयुधो से भी तुम्हारा विनाश नही हो सकता। तुम्हारा उपमान कुछ बताना हो, तो केवल तुम्ही अपने उपमान हो। एक बार कूदो, तो तुम इस ब्रह्मांड से परे भी जा पहुँचोगे।

अच्छे गुणों को ही नही, बुरे गुणो को भी पहचान कर स्पष्ट कहने की सामर्थ्य तुममें है। स्वय ही कर्त्तव्य को जानकर उसे पूर्ण करने की शक्ति तुममें है। तुम (शत्रुओं पर) विजय पा सकते हो। (लका में जाकर) लौट आने की शक्ति भी तुम रखते हो। यदि वे अपना बल दिखावें, तो उन्हें मारने की शक्ति भी तुममें है। तुम्हारा भुजबल कभी घटता नही।

तुम्हारी महिमा मेरु से भी ऊँची है। मेघ से बरसनेवाले जल की बूँद में भी प्रवेश कर जाने की शक्ति तुममें है। धरती को भी उठा लेने का बल तुममें है। कोई भी पाप-भावना तुममें नही है। तुम्हारी ऐसी शक्ति है कि सूर्य को भी अपने सुन्दर करों से छू सकते हो।

तुमने उचित उपायो को ठीक-ठीक सोचकर, धर्म का नाश किये बिना, युद्ध-कुशल वाली का वध करवाया। तुम्हारा बुद्धि-कौशल ऐसा है। प्रसिद्ध देवेन्द्र ने जब वज्र से तुम पर आघात किया था, तब तुम्हारा एक छोटा-सा रोया भी टूटकर नही गिरा।

तुम्हारी भुजाओं में ऐसी शक्ति है कि यदि तीनो लोक भी तुम्हारा सामना करने आयें, तो उन भुजाओं के लिए त्रिभुवन की वस्तुएँ भी कुछ चीज नही होगी। धरती के अधकार को मिटानेवाले सूर्य के निकट, उसके रथ के आगे-आगे चलते हुए, तुमने सस्कृत (के व्याकरण) का ज्ञान प्राप्त किया था।

तुम नीति में स्थिर हो, सत्य-पूर्ण हो, मन में कभी स्त्री-संगति का विचार

तक नही लाते। सब वेदो का अध्ययन किया है। ब्रह्मा की आयु से भी अधिक आयु-वाले हो। तुम भी ब्रह्माओ मे से एक कहलाते हो।

उस महिमामय प्रभु ( राम ) की भक्ति से युक्त हो। अपने कर्त्तव्य का पूर्ण ज्ञान रखते हो। तुमने अपने ऊपर ( सीता का अन्वेषण करने का ) दायित्व लिया है। बिना किसी बाधा के उसे पूर्ण करने का सामर्थ्य भी तुममें है। तुमने अपने मन में दृढ रूप से यह स्थापित कर लिया है कि एकमात्र पुण्य ही सदा स्थिर रहनेवाला है।

समय अनुकूल न होने पर तुम दबकर रह सकते हो। यदि युद्ध छिड़ जाय, तो उसमें सिह के समान शक्तिमान् हो सकते हो। सोच-विचार करके जो कार्य आरंभ किया हो, केवल उसी को नही, किंतु, किसी भी कार्य को पूर्ण करने की शक्ति तुममें है। कठिन बाधाएँ उत्पन्न होने पर भी तुम पीछे हटनेवाले नहीं हो।

विजयशील इन्द्र से लेकर, सब व्यक्ति तुम्हारे चारित्र्य को ही आदर्श मानकर चलते हैं। तुम अत्यन्त सहनशील हो। अतः, सब कार्यों को ठीक ढग से सोचकर करने का सामर्थ्य तुममें है। सभी इच्छित वस्तुओं को प्राप्त करने की शक्ति भी तुममें है।

तुम्ही इस समुद्र को पार करने की शक्ति रखते हो। अतः, यहाँ से शीघ्र जाओ और हम सबको जीवन देकर यश प्राप्त करो। इससे तुम्हारी माता-तुल्य सीता देवी भी प्रसन्न होंगी और विपदा-रूपी अपार सागर को पार कर सकेंगी—इस प्रकार ब्रह्मपुत्र ( जांबवान् ) ने कहा।

जांबवान् ने जब ऐसा कहा, तब अत्यन्त ज्ञानवान् हनुमान् के दीन मुख पर मंदहास इस प्रकार विकसित हुआ, जिस प्रकार कमलपुष्प के मध्य रक्तकुमुद विकसित हो उठा हो। उसके कमल-जैसे कर मुकुलित हो गये। सब वानरो के आनंदित होते हुए, उसने अपने भावों को इन शब्दों में प्रकट किया—

तुम लोग ऐसे हो कि कुछ सोचने के पूर्व ही, ऊँची तरगो से पूर्ण सातो समुद्रों को पार कर सकते हो, सब लोकों को जीत सकते हो और सीता देवी का अन्वेषण करके उन्हें ला सकते हो। ऐसा होने पर भी मुझ ज्ञानहीन की लघुता को प्रकट करने के लिए ही तुमने मुझे यह आदेश दिया है। अब मेरे समान भाग्यवान् और कौन होगा?

यदि तुम लोग कहोगे कि लकापुरी को उखाड़कर ले आओ, या यदि कहोगे कि लोक-कटक राक्षसो को मिटाकर, स्वर्णमय ताटकधारिणी कलापी-तुल्य सीता को ले आओ, तो मै तुम्हारे आदेश के अनुसार ही वह कार्य करूँगा। शीघ्र ही तुम अपनी आँखों मे देखोगे।

जिस प्रकार विष्णु भगवान् ने धरती को नापा था, उसी प्रकार एक शतयोजन को एक पग में समाता हुआ मैं इस विशाल समुद्र को पार करूँगा। यदि इन्द्र आदि देवता भी आकर (रावण की ओर से) मेरे साथ युद्ध करेंगे, तो भी लंका में निवास करनेवाले सब राक्षसों का विनाश करके अपने कार्य को मै अवश्य पूरा करूँगा।

यदि समुद्र उमड़कर सारी धरती को डुबोने लगे, या यह सारा ब्रह्माड ही टूटकर अंतरिक्ष मे उड़ जाय, तो भी मैं, मेरे प्रति दिखाई गई तुम्हारी कृपा और प्रभु की आज्ञा इन